ठीक इसी समय देखा कि श्रीयुत् पूर्ण सरकार महाशय और श्रीयुत् योगेश बनर्जी महाशय गुस्से में बाबा भोलानाथ से शिकायत करने गये। सुना कि पूर्ण महाशय जब प्रणाम करने गये तो किसी ने उन्हें धक्का देकर हटा दिया । बूढ़ें आदमी उस धक्कें को सह्य नहीं कर सके और गिर पड़े। यह बात सुनकर मैं क्षिप्त हो उठा और आवश्यकता से अधिक क्रोधित हो उठा ? मैं दौड़कर माँ के पास गया और क्रोधित भाव में माँ को भला–बुरा कहा ।

प्रत्युत्तर में माँ ने क्या कहा, यह सुन नहीं सका । मैंने स्वयं क्या कहा था, वह भी याद नहीं हैं । इतना याद है कि माँ के प्रति बहुत नाराज हो गया था । बहरहाल जबर्दस्ती करके माँ को आश्रम में ले आया । मंदिर के भीतर माँ आहार करने लगीं ।

आहार करते समय माँ ने खुकुनी दीदी से कहा–"अमूल्य पिताजी के साथ कोई बात नहीं हुई, उल्टे उसे दो बार गालियां दीं ।"

दीदी ने जब यह बात कही तो मैंने माँ से कहा–"माँ, तुमने मुझे कब गाली दी ? अभी–अभी तो मैं तुम्हें गाली देकर आया ।"

माँ ने हँसकर कहा – "सच ? मैं सोच रही थी कि मैंने तुम्हें गाली दी ।"

स्नेहमयी माँ का यह रूप कोमल भाव से मेरी कुकीर्तियों को स्मरण दिलाने लगा ।

भोजन के बाद पुनः माँ ने मुझसे कहा–"पिताजी, अब लोगों से मुलाकात करने का प्रबंध करो ।"

हम लोगों ने श्री श्री मां को बरामदे पर खड़ा किया । भक्तों में से एक–एक कर बरामदा के पश्चिम वाली सीढ़ी से आते गये और माँ को प्रणाम करने के बाद पूर्ववाली सीढ़ी से नीचे वापस जाते गये। इस प्रकार की व्यवस्था की गयी ।

लेकिन महिलाएँ माँ को सिन्दूर लगाने में काफी वक्त लेने लगीं। यह देखकर माँ ने मुझसे कहा–"अगर इस तरह चलता रहा तो ३–४ घण्टे लग जायेंगे ।"

मैंने कहा–"तब चलो, तुम्हें मोटर पर बैठा दूँ । वहीं लोग तुम्हें प्रणाम करेंगे ।"

बहरहाल माँ ने इस बार स्वयं ही प्रबन्ध किया । उन्होंने एक व्यक्ति से कहा कि समय होने पर भोलानाथ उन्हें मंदिर में अवश्य ले जांय । मैंने भी समझ लिया कि यही सबसे सुन्दर प्रबंध है ।

महिलाओं के सिन्दूर लगाने का ढंग देखकर माँ ने कहा–"ये लोग सिन्दूर लगाती नहीं, मेरे सिर पर उड़ेल देती हैं ।"

कुछ देर बाद बाबा भोलानाथ आये और माँ को लेकर मोटर पर सवार हुए । हम लोग भी स्टेशन रवाना हुए । नारायणगंज के पास चासरा स्टेशन पर उतरकर माँ भोलानाथ के साथ एक रिश्तेदार के यहां गयी । हम लोग नारायणगंज पहुँचकर माँ का इन्तजार करने लगे ।

स्टीमर छूटने के आधा घण्टा पहले माँ स्टेशन पर आ गई । हम लोग उनके साथ जहाज पर सवार हुए ।

चारुबाबू ने हाथ जोड़ते हुए माँ से कहा–"माँ, कम–से–कम हम लोगों को एक बात कहती जाँय ।"

माँ–कैसी बात ?

चारु बाबू–जो आपकी खुशी हो, वही कहिये ।

माँ–यहाँ कहने को कुछ नहीं है । बहुत बातें हो गयी हैं । तुम लोग अपना नित्य कर्म और बढ़ा दो । दिन गुजरता जा रहा है । जितना हो सके, उतना समय उनके कार्य में लगाओ ।

स्टीमर चल पड़ा और हम सब दुःख भार से लदे ढाका वापस आ गये ।

